## डॉक्टर देवराज

लखनऊ विश्व-विद्यालय में दर्शन के अध्यापक हैं। साहित्य, दर्शन पर ओजपूर्ण समालोचना लिखते हैं।

## विश्वम्भर 'मानव'

आगरा विश्व-विद्यालय से हिन्दी में एम० ए० कर लेने पर आगरा-कॉलेज आगरा, गोकुलदास हिन्दू गर्ल्स कॉलेज मुरादाबाद, क्वीन्स कॉलेज काशी में अध्यापक थे। आजकल इलाहाबाद के रेडियो स्टेशन पर श्री पन्त के सहयोगी हैं। कविता, कहानी, एकांकी नाटक, समालोचना लिखते हैं। कई भाषाएँ जानते हैं। छायावाद, रहस्यवाद के विशेष व्याख्याकार हैं। इनकी कई समालोचनात्मक और काव्य-पुस्तकें प्रकाशित हो चुकी हैं।

## डॉक्टर सत्येन्द्र

आज से १६ वर्ष पूर्व जब कि हिन्दी-समालोचना-क्षेत्र में इने-गिने समालोचक थे; तभी सत्येन्द्र ने समालोचना-क्षेत्र में प्रवेश किया। ब्रजभाषा-साहित्य संस्कृति पर अनुसन्धान करने पर आगरा विश्व-विद्यालय ने इन्हें पीएच. डी. प्रदान किया। इनकी कई समालोचनात्मक पुस्तकें छपी हैं। आजकल जैन-कॉलेज आगरा में वाइस-प्रिंसिपल का कार्य कर रहे हैं।

## कृष्णकुमार सिनहा

समालोचना लिखते हैं। साहित्य-समृद्धि में सहायक होंगे, ऐसी आशा है।

## रघुवंशनारायण

समालोचना लिखते हैं।

## शमशेर बहादुरसिंह

समालोचना, कहानी आदि लिखते हैं। प्रयाग में रहते हैं।

## दि० के० बेडेकर

महाराष्ट्रीय हैं। नागपुर में रहते हैं। बड़ी ही स्वस्थ समालोचना करते हैं।

## डॉक्टर नगेन्द्र

हिन्दी और अंग्रेजी में एम. ए. हैं। रीति-कालीन साहित्य पर अनुसन्धान किया था, इस पर आगरा विश्व-विद्यालय ने डी. लिट्. प्रदान किया। कविता और समालोचना लिखते हैं। इनकी कई समालोचनात्मक पुस्तकें प्रकाशित हो चुकी हैं।